माघ–प्रणीत

# शिशु पाल वध महाकाव्य

प्रथम सर्ग

[ हिन्दी अनुवाद एव व्याख्यादि के साथ ]

व्याख्याता

डा० आद्या प्रसाद मिश्र,

अध्यक्ष सं० वि० प्रयाग विश्वविद्यालय

डा० चन्डिका प्रसाद शुक्ल,

रीडर, प्रयाग विश्वविद्यालय

द्वितीय सस्करण, १९६९

भट्ट संस्कृत साहित्य भण्डार

६२९, युनिवर्सिटी रोड,

इलाहाबाद-२




## नम्र निवेदन

वैसे तो शिशुपालवध के कई अनुवाद निकल चुके है। उनमे कुछ अँग्रेजी मे तथा कुछ हिन्दी मे भी है। अँग्रेजी के अनुवाद मल्लिनाथ की सस्कृत टीका के साथ व्याकरणात्मक टिप्पणियो के होने से अधिक उपादेय है पर अब विश्वविद्यालयो की बी० ए० परीक्षाओ मे हिन्दी माध्यम ही से उनमे बैठने वाले छात्रो के लिए उनकी उतनी उपादेयता नही रह गई है। इसके अतिरिक्त माघ का यह काव्य शास्त्री आदि परीक्षाओ के पाठ्य क्रम मे भी निर्धारित है। अत. विशेष रूप से उनके लिए हिन्दी मे ऐसा अनुवाद होना चाहिए जिसमे अनुवाद के साथ व्याकरण, कोष, अलकार आदि के सम्बन्ध मे भी टिप्पणियाँ दी गई हो। इसी दृष्टि को लेकर इस काव्य का प्रथम सर्ग छात्रो के सम्मुख प्रस्तत किया जा रहा है। द्वितीय सर्ग भी शीघ्र ही निकल रहा है। आशा है, यह पुस्तक विद्यार्थियो के लिये उपयोगी सिद्ध होगी।

## द्वितीय संस्करण के सम्बन्ध मे निवेदन

प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रथम सस्करण आज से पन्द्रह वर्ष पूर्व वि० स० २०११ प्रकाशित हुआ था और प्रकाशित होने के तीन ही साल के अन्तर्गत समाप्त भी हो गया था। परन्तु व्यक्तिगत व्यस्तताओ एव कठिनाइयो के कारण इसके लेखक द्वितीय सस्करण प्रकाशित न करा सके। इसके टकसाली हिन्दी अनुवाद एव सुन्दर टिप्पणी आदि के कारण इसकी माँग पाठको की ओर से सदैव होती रही। उनके अनुरोध से ही यह द्वितीय सस्करण पूरे पन्द्रह साल बाद निकल रहा है। पूर्व सस्करण की छापे की अशुद्धियो को प्रायेण परिहार हो गया है। यत्र-तत्र कुछ और भी सशोधन कर दिए गए है।

हमे विश्वास है कि पूर्ववत् ही गुणग्राही पाटको द्वारा गृहीत होकर यह पुस्तक उनका अमित कल्याण करेगी।

नागपचमी, २०२६ विक्रमाब्द
प्रयाग

आद्याप्रसाद मिश्र

# माघ और उनका काव्य

नवम शताब्दी के बाद सस्कृत कवियो पर कालिदास के अतिरिक्त जिनका सबसे अधिक प्रभाव दिखाई पडता है, वे है शिशुपालवध के रचयिता अमर महाकवि माघ। और दशम शताब्दी के बाद की सस्कृत काव्य-रचना को देखने से तो कभी २ ऐसा प्रतीत होता है कि जैसे उस समय के कवियो के आदर्श कालिदास की अपेक्षा माघ ही अधिक रहे हो (कुछ-कुछ भट्टि की शैली का भी अनुकरण दीख पडता है) क्योकि उस समय तक काव्य मे पाण्डित्य-प्रदर्शन की भावना अधिक प्रबल हो चुकी थी, जिसके लिए कालिदास मार्गदर्शक नही बन सकते थे। यद्यपि सर्वप्रथम भारवि ने पाण्डित्य-प्रदर्शन की शैली को अपने काव्य मे जन्म दिया किन्तु अपने प्रबल स्पर्द्धालु [ श्रद्धालु ? ] माघ की प्रतिभा से वे इतने आच्छन्न[1] हो चुके थे कि शिशुपालवध के सम्मुख किरातार्जुनीय एक सरल काव्य[2] बन गया था।

यद्यपि महाकवि माघ भी अपने जीवन-काल आदि के विषय मे कालिदास आदि अन्य सस्कृत कवियो की ही भाति मौन है, परन्तु सौभाग्यवश इन्होने अपने काव्य 'शिशुपालवध' के अन्त[3] मे अपने पिता, पितामह आदि का तो नामोल्लेख कर ही दिया है। इन्होने अपने

---

१—"तावद् भा भारवेर्भाति यावन्माघस्य नोदयः ॥"

२—"माघेन विघ्नितोत्साहा नोत्सहन्ते पदक्रमे। स्मरन्तो भारवेरेव कवयः कपयो यथा ॥"

"कृत्स्नप्रबोधकृद्वाणी भारवेरिव भारवेः। माघेनेव च माघेन कम्पः कस्य न जायते ॥"

३—द्रष्टव्य शिशुपालवध के अन्तिम पाँच श्लोक।

स्मरत्यदो दाशरथिर्भवन्भवानमुं वनान्ताद्वनितापहारिणम् ।
पयोधिमाबद्धचलज्जलाविलं विलङ्घ्य लङ्का निकषा हनिष्यति ॥

अन्वय—भवान् दाशरथिः भवन् वनान्तात् वनितापहारिणम् अमुम् आबद्धचलज्जलाविल पयोधिं विलङ्घ्य लङ्कां निकषा हनिष्यति । अदः स्मरति ?

अर्थ—आपने दशरथपुत्र राम बनकर दण्डकारण्य से सीता जी को चुराने वाले उसे, बाँधे जाने के कारण चञ्चल अत एव गन्दे समुद्र को पार कर, लङ्का के समीप मारा था—स्मरण है न ?

स्मरतीति ॥ भातीति भवान् । भातेर्डवतुः । दशरथस्यापत्यं पुमान्दाशरथिः । 'अत इञ्' इतीञ्प्रत्ययः । भवन् । रामः सन्नित्यर्थः भवतेर्लटः शत्रादेशः । वनान्ताद्दण्डकारण्याद्वनितापहारिणं सीतापहर्तारममुं रावणम् । आबद्धः प्रक्षिप्ताद्रिभिर्बद्धसेतुः अतएव चलन्ति जलानि यस्य स च । अत एव आविलश्च आबद्धचलज्जलाविल पयोधिं विलङ्घ्य लङ्का निकषा लङ्कासमीपे । 'समयानिकषाशब्दौ सामीप्ये त्वव्यये मतौ' इति हलायुधः । 'अभितः परितः समयानिकषाहाप्रतियोगेऽपि' इति द्वितीया । हनिष्यति अवधीत् । अभिज्ञावचने लृट् इति भूते लृट् । अदो हनन भवान्स्मरतीति काकुः । प्रत्यभिजानासि किमित्यर्थः । शेषेप्रथमः ॥

व्याकरण—दाशरथिः—दशरथस्य अपत्यं पुमान् इति दाशरथिः ( दशरथ + इञ् ) ॥ वनितापहारिणम्— वनिताम् अपहृतवान् इति वनितापहारी (वनिता + अप + हृ + णिनिःकर्तरि), । तम् ॥ आबद्ध-चलज्जलाविलम्—चलन्ति जलानि यस्य स चलज्जलः ( ब० ब्री० ) । आबद्धश्च चलज्जलश्च आ—लः ( कर्मधा० ) । तादृशश्च आविलश्चेति आबद्ध–लः ( कर्मधा० ), तम् ॥

लङ्काम्—निकषा ( समीपार्थ अव्यय ) के योग मे लङ्काम् मे द्वितीय प्रयुक्त हुई है। हनिष्यति—हन्+लृट् तिप् ( यहाँ 'अभिज्ञावचने लृट् ३।२।११२'' अर्थात् जहा अतीत की स्मृति दिलाने वाला शब्द प्रयुक्त होता है, वहा भूतार्थ मे ही लृट् लकार का प्रयोग किया जाता है—' इस नियम से लृट् लकार का प्रयोग किया गया है।

कोष—वनिता = ''वनिता जनितात्यर्थनुरागाया च योषिति''

आविल = कलुषोऽनच्छ आविलः—अमर।

भावार्थ—तदा दशरथपुत्रत्वेनावतीर्णो भवान् वनमध्यात् दाराप-हारिणम् एन पयोधौ सेतु निर्माय्य तमुल्लङ्घ्य लङ्कामाक्रम्य युद्धे हतवान् इति किं स्मरति ?

अथोपपत्तिं छलनापरोऽपरामवाप्य शैलूष इवैष भूमिकाम्।
तिरोहितात्मा शिशुपालसंज्ञया प्रतीयते सम्प्रति सोऽप्यस :परैः ॥६९॥

अन्वय—अथ सम्प्रति छलनापरः एषः शैलूषः भूमिकाम् इव अपराम् उपपत्तिम् अवाप्य शिशुपालसज्ञया तिरोहितात्मा सोऽपि परैः असः प्रतीयते।

अर्थ—इसके अनन्तर अब दूसरो को छलने मे तत्पर यह रावण अन्य रूप धारण करने वाले नट की भाँति दूसरा जन्म धारण करने एवं शिशुपाल नाम द्वारा पूर्वस्वरूप के छिप जाने से वही होने पर भी दूसरों को उससे भिन्न प्रतीत होता है।

**अथेति** ॥ अथ राक्षसदेहत्यागानन्तरं संप्रति छलनापरः परप्रतारणापरः एष रावणः शैलूषो नटः। तस्य भूमिका रूपान्तरमिव। ''शैलूषो नटभिल्लयोः' 'भूमिका रचनायां स्यान्मूर्त्यन्तरपरिग्रहे' इति विश्वः। अपरामुपपत्तिम्। जन्मान्तर-मित्यर्थः। अवाप्य शिशुपालसज्ञया तिरोहितात्मा। तिरोहितस्वरूपः सन् सोऽ

पि रावण एव सन्नपि परैरितरैः स न भवतीत्यसः तस्मादन्य एव। 'नञ्' इति नञ्समासः। अत एव एतत्तदोः सुलोपो—' इत्यादिना न सुलोपः। प्रतीयते ज्ञायत इति प्रतिपूर्वादिणः कर्मणि लट्। यथैक एव शैलूषो रूपान्तरमास्थाय तद्देशभाषादिभिरन्य एव प्रतीयते तद्वदयमपि मानुषदेहपरिग्रहादन्य इव भाति। दौर्जन्य तु तदेवेत्यवश्य साहर्य इति भावः॥

व्याकरण—उपपत्तिम्—उप+पद्+क्तिन् भावे स्त्रियाम्, ताम्॥ छलनापरः—छलना पर प्रधान यस्य सः छलनापरः (ब०व्री०) अवाप्य—अव+आप्+ल्यप्॥ तिरोहितात्मा—तिरोहितः आत्मा यस्य स तिरोहितात्मा (ब० व्री०)॥ शिशुपालसंज्ञया— शिशुपाल इति सज्ञा शि—ज्ञा (कर्मधा०), तथा॥ प्रतीयते—प्रति+इ+लट् त कर्मणि॥ असः—न सः असः (नञ्-तत्पु०) नञ् समास होने के कारण ही यहाँ तद् (सः) का विसर्ग (आगे हल् वर्ण के रहते हुए भी) लुप्त नहीं हुआ—"एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्-समासेहलि ६।१।१३२॥

भावार्थ—यथा नटः रूपान्तरमाधाय अन्य इव प्रतीयते तथैव स रावण एव साम्प्रतं शिशुपाल इति मनुष्यविग्रहमाधाय अन्य इव भासते॥

अथैतद्दौर्जन्य त्रिभिराविष्करोति—

स बाल आसीद्वपुषा चतुर्भुजो मुखेन पूर्णेन्दुनिभस्त्रिलोचनः।
युवा कराक्रान्तमहीभृदुच्चकैरसशय सम्प्रति तेजसा रविः॥७०॥

अन्वय—स बालः (सन्) वपुषा चतुर्भुजः, मुखेन पूर्णेन्दुनिभः त्रिलोचनः आसीत्। सम्प्रति युवा (सन्) कराक्रान्तमहीभृत् उच्चकैः तेजसा असशयं रविः (अस्ति)।

**अर्थ**—यह शिशुपाल बालक रहने पर शरीर से चार भुजाओ वाला, मुख से पूर्ण चन्द्रमा के समान एव तीन नेत्रो वाला था। इस समय जवान होने पर यह ( बलवान् ) करों से राजाओ को आक्रान्त कर अपने महान् तेज से निस्सन्देह स्वकिरणों से पर्वतो को आकान्त करने वाला सूर्य ही है।

**टिप्पणी**—चतुर्भुज और त्रिलोचन पदो से यह भी अर्थ ध्वनित होता है कि वह विष्णु और शिव के समान दुर्धर्ष एव अजेय है।

**स बाल इति**—स शिशुपालो बालः सन् वपुषा चतुर्भुजो भुजचतुष्टयवानासीत्। विष्णुरिति ध्वनिः मुखेन पूर्णेन्दुनिभस्तत्तुल्यः त्रिलोचनो लोचनत्रयवानासीत्। त्र्यम्बक इति ध्वनिः। बालविशेषणात्संप्रति तत्सर्वमन्तर्हितमिति भावः। संप्रति तु युवा सन्करेण बलिना आकान्तमहीभृदधिष्ठितराजकः सन्। अन्यत्रांशुव्याप्तशैलः। 'बलिहस्तांशवः कराः' इत्यमरः। उच्चकैस्तेजसा रविरसंशयम्। संशयो नास्तीत्यर्थः। अर्थाभावेऽव्ययीभावः। वपुषा मुखेन चेति। 'येनाङ्गविकारः इति तृतीया। हानिवदाधिक्यस्यापि विकारत्वात्। तथा च वामनः—'हानिवदाधिक्यमप्यङ्गविकारः' इति। तेजसेति 'प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्' इति तृतीया। कराक्रान्तेत्यादिना श्लेषानुप्राणितेयमुत्प्रेक्षा। रविरसंशयमिति तस्य पूर्णेन्दुनिभ इत्युपमया संसृष्टिः। हरिहरादितुल्य-महिमत्वादतिदुर्धर्षः स इति भावः॥

**व्याकरण**— वपुषा—यहाँ येनाङ्गविकारः से तृतीया विभक्ति हुई है। इसी प्रकार मुखेन मे भी समझना चाहिए। यहाँ अंग-विकार अगहीनता के कारण नहीं अपितु अंगाधिक्य के कारण है। पूर्णेन्दुनिभः—पूर्णः इन्दुः पूर्णेन्दुः ( कर्मधा० ), तेन तुल्यः पूर्णेन्दु-निभः ( नित्य समास )॥ कराक्रान्तमहीभृत्—करेण आक्रान्ताः कराक्रान्ताः ( तृ० तत्पु० ), कराक्रान्ता महीभृतः (राजनजाः,)

पर्वता वा) येन सः करा—भृत् ( ब० व्रो ) ।। तेजसा— यहाँ 'प्रकृत्यादिभ्य उपसङ्ख्यानम्' नियम से तृतीया हुई है ।।

अलङ्कार—यहाँ 'कर' तथा महीभृत्' मे आए हुए श्लेष से अनुप्राणित 'यह निश्चय ( असशयम् ) रवि ही है' इस प्रकार का उत्प्रेक्षाअलङ्कार है। फिर इस उत्प्रेक्षा अलकार को 'पूर्णेन्दुनिभः' मे प्रयुक्त उपमा के साथ 'संसृष्टि' भी है।

भावार्थ—असौ शिशुपालः बाल्ये, त्रिभिर्लोचनैः चतुर्भिर्भुजैश्च युक्तः पूर्णचन्द्रसदृशाननः आसीत् सम्प्रति यौवने च धाम्ना साक्षात् रविरिव प्रतीयते ।।

स्वयं विधाता सुरदैत्यरक्षसामनुग्रहावग्रहयोर्यदृच्छया
दशाननादीनभिराद्धदेवतावितीर्णवीर्यातिशयान्हसत्यसौ ।।७१।।

अन्वय—यदृच्छया स्वयं सुरदैत्यरक्षसाम् अनुग्रहावग्रहयोः विधाता असौ अभिराद्धदेवतावितीर्णवीर्यातिशयान् दशाननादीन् हसति ।

अर्थ—स्वेच्छा से देवताओं, दैत्यों और राक्षसो पर स्वयं ही अनुग्रह ( प्रसाद ) एवं निग्रह ( दण्ड ) करने वाला यह शिशुपाल आराधित (शिवादि) देवो के द्वारा दिए गए महान् पराक्रम वाले रावण आदि का परिहास करता है।

टिप्पणी– -शिशुपाल रावण आदि अन्य ऐश्वर्यशाली राक्षसो का इसलिए परिहास करता है कि देवो और दानवों पर होने वाला उनका प्रभुत्व शिव आदि देवों से ही (तपस्या करने पर) प्राप्त हुआ था परन्तु उसका प्रभुत्व अपने ही सामर्थ्य के कारण था।

**स्वयमिति** ।। यदृच्छया स्वयं सामर्थ्येन । न तु देवताप्रसादबलादिति भावः । सुरदैत्यरक्षसा देवदानवयातुधानानामनुग्रहावग्रहयो प्रसादनिग्रहयोर्विधाता

कर्ता असौ शिशुपालः अभिराद्धाभिराराधिताभिर्देवताभिरीश्वरादिभिर्वितीर्णो दत्तो वीर्यातिशयः प्रभावातिशयो येषां तान्दशाननादीन्हसति । अनन्यप्रसादलब्धैश्वर्ये मयि कथं याचकैस्तुल्यतेति गर्वाद्धसतीत्यर्थः ॥

व्याकरण—सुरदैत्यरक्षसाम्—दितेः अपत्यानि पुमांसः दैत्याः ( दिति + ण्य ) । सुराश्च दैत्याश्चरक्षांसि च सुरदैत्यरक्षांसि ( द्वन्द्व ), तेषाम् ॥ अनुग्रहावग्रहयोः—अनुग्रहश्च ( अनु + ग्रह + अप् भावे ) अवग्रहश्चेति, अनु— हौ (द्वन्द्व) तयोः ॥ अभिराद्धदेवतावितीर्णवीर्यातिशयान्—अभिराद्धाः (अभि + राधु + क्त कर्मणि) देवताः, अ—ताः ( कर्मधा० ) । ताभिः वितीर्णः, अभि-–र्णः (तृ० तत्पु०); अभिराद्धदेवतावितीर्णः वीर्यातिशयः येभ्यः ते अभि—याः ( ब० व्री ), तान् ॥

भावार्थ—सर्वथा स्वच्छन्दस्य देवदानवराक्षसानपि अभिभवितुः मे पुरतः अन्यप्रसादाल्लब्धैश्वर्याणाम् दशाननादीनां पूर्वेषां का गणनेति शिशुपालः सावहेलं तान् हसतीव ॥

बलावलेपादधुनापि पूर्ववत्प्रबाध्यते तेन जगज्जिगीषुणा
सतीव योषित्प्रकृतिः सुनिश्चला पुमांसमभ्येति भवान्तरेष्वपि ७२

अन्वय—जिगीषुणा तेन बलावलेपात् अधुनापि पूर्ववत् जगत् प्रबाध्यते । सती योषित् इव सुनिश्चला प्रकृतिः भवान्तरेष्वपि पुमांसम् अभ्येति ।

अर्थ—विजयाभिलाषी यह शिशुपाल अपने पूर्व जन्मों की भाँति इस जन्म में भी जगत् को सन्ताप दे रहा है । सती स्त्री की भाँति मनुष्य की सुस्थिर प्रकृति दूसरे जन्मों में भी उसका अनुसरण करती है—उसे प्राप्त होती है ।

बलेति ॥ जिगीषुणा । नित्योत्साहवतेत्यर्थः । तेन शिशुपालेन बलावलेपाद्बलगर्वादधुनापि पूर्ववत्पूर्वजन्मनीव जगत्प्रबाध्यते । तथा हि सती पतिव्रता

योषिदिव सुनिश्चलातिस्थिरा प्रकृतिः स्वभावो भवान्तरेषु जन्मान्तरेष्वपि पुमांसमभ्येति। 'पतिं या नाभिचरति मनोवाक्कायसंयता सा भर्तुर्लोकमाप्नोति सद्भिः साध्वीति चोच्यते ॥' इति मनुः। उपमोपमेयपुरस्कृतोऽर्थान्तरन्यासः ॥

व्याकरण—बलावलेपात्—बलस्य अवलेपः (अव+लिप्+घञ्) ब—पः (षं० तत्पु०) तस्मात् ॥ पूर्ववत्—यथा पूर्वयोः (हिरण्यकशिपुरावणजन्मनोः) इति पूर्ववत् (पूर्व+वति) यहा 'तत्रतस्येव' ५।१।११६ " 'वहाँ की भाँति' तथा 'उसकी भाँति' इस अर्थ मे प्रातिपदिक (शब्द) से वति प्रत्यय हुआ। जिगीषुणा—जेतुमिच्छुः जिगीषुः (जि+सन्+उ कर्तरि), तेन ॥ भवान्तरेषु—अन्ये भवाः भवान्तराणि (मयूरव्यसकादि समास), तेषु ॥

कोष—प्रकृति—'प्रकृतिर्गुणसाम्ये स्यादमात्यादिस्वभावयोः। योनौ लिङ्गे पौरवर्गे" इति मेदिनी ॥ भव—'जन्महरौ भवौ इत्यमरः।

अलङ्कार—यहाँ पूर्व का उत्तर से समर्थन होने के कारण अर्थान्तरन्यास अलकार है और इसकी पुष्टि 'सतीव योषित्' मे प्रयुक्त उपमा द्वारा की गई है।

भावार्थ—यथा पूर्वयो. हिरण्यकशिपुरावणजन्मनोः जगत्पीडनम् अस्य स्वभाव आसीत् तथैव अस्मिन् शिशुपालजन्मन्यपि बलगर्वात् वर्तते। वस्तुतस्तु पतिव्रता भार्येव जनस्य प्रकृतिः जन्मान्तरेष्वपि तमनुयात्येव ॥

**तदेनमुल्लङ्घितशासनं विधेर्विधेहि कीनाशनिकेतनातिथिम्।**
**शुभेतराचारविपक्त्रिमापदो निपातनीया हि सतामसाधवः ॥७३।**

अन्वय—ततः विधे· उल्लङ्घितशासनम् एनं कीनाशनिकेतनातिथिं विधेहि शुभेतराचारविपक्त्रिमापद असाधव सतां निपातनीया हि।

अर्थ—अतएव विधाता की (भी) आज्ञा का उल्लघन करने वाले इस शिशुपाल को यमपुरी का अतिथि बनाइए क्योंकि (अपने) दुराचारों के फलस्वरूप प्राप्त हुई आपदाओ वाले दुर्जनो का विनाश तो सज्जनों को करना ही चाहिए।

तदेनमिति ॥ तत्तस्माद्विधेर्विधातुरप्युल्लङ्घितशासनम् । स्वयं विधातेत्याद्यु क्तरीत्यातिकान्तदैवशासनमित्यर्थ:। सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात्समास:। एन शिशुपाल कीनाशनिकेनातिथि कीनाशो यमस्तस्य निकेतनं गृहं तत्रातिथि प्राघुणिक विधेहि कुरु। यमगृह प्रेषयेत्यर्थ·। 'कीनाश. कर्षके क्षुद्रे कृतान्तोपाशु घातिनोः' इति विश्वः। न चैत्प्राघुणिकहस्तेन सर्पमारख भवादृशामवश्यकर्त्तव्यत्वादित्याह—शुभेतराचारेण दुराचारेण विपक्त्रिमा: परिपाकेन निर्वृत्ता कालपरिपाकेन प्राप्ता आपदो येषां ते तथोक्ताः। 'ड्वित: क्त्रि:' इति पचे: 'क्त्रेर्मम्नित्यम्' इति तद्धितो मम्प्रत्यय·। असाधवो दुष्टा· सतां भवादृशां जगन्नियन्तृणां निपातनीया: वध्या हि न च नैर्घृण्यदोष·। स्वदोषेणैव तेषां विनाशे निमित्तमात्रत्वादस्माकमित्याशयेन शुभेतराचारेत्यादिविशेषणोक्तिः। सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास: ॥

व्याकरण—उल्लङ्घितशासनम्—उल्लङ्घितं ( उद्+लङ्घ्+क्त कर्मणि ) शासनं येन स उल्ल—नः ( ब० व्री० ), तम् ॥ कीनाशनिकेतनातिथिम्—की ( कुत्सितार्थे अव्ययम् ) नाशयति इति कीनाशः यमः ( की+नश्+णिच्+अच् )। तस्य निकेतनम् की—तनम् ( ष० तत्पु० )। तस्य अतिथिः कीना······तिथि: (ष० तत्पु०) तम् ॥ शुभेतराचारविपक्त्रिमाप द:—शुभात् इतरः शुभेतर ( सुप्सुपा )। तादृश आचारः, शुभे··· चार. ( कर्मधा० ), तेन विपक्त्रिमा ( वि+पच्+क्त्रि भावे+मम्—विशेष

सर्वङ्कषा मे ) ॥ तादृश्यः आपदः येषा ते शुभे'' मपदः ( ब० व्री० ) ॥ सताम्—(अस्+शतृ कर्तरि) सन्त., तेषाम्—यहाँ कृत्यानां कर्तरि वा २।२।७१ नियम से विकल्प से षष्ठी विभक्ति हुई है । ) ॥

कोष—कीनाश—कृतान्ते पुसि कीनाशः क्षुद्रकर्षकयोस्त्रिषु—इत्यमरः ।

अलङ्कार—यहाँ विशेष ( शिशुपालवध ) का समर्थन सामान्य ( सज्जन द्वारा असाधुवध होना चाहिए—इसके) द्वारा किया गया हैं अतः अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है ।

भावार्थ—अतः अतिक्रान्तमर्याद दुष्टमेन शिशुपालं भवान् अवश्य निपातयतु यतः दुराचारिणः सद्भिः सदा दण्डनीया एव ।

हृदयमरिवधोदयादुदूढद्रढिम दधातु पुनः पुरंदरस्य
घनपुलकपुलोमजाकुचाग्रद्रुतपरिरम्भनिपीडनक्षमत्वम् ॥७४॥

अन्वय—अरिवधोदयात् उदूढद्राधिम पुरन्दरस्य हृदय पुनः घनपुलकपुलोमजाकुचाग्रद्रुतपरिरम्भनिपीडनक्षमत्वम् दधातु ।

अर्थ—शत्रु के नाश से दृढीभूत इन्द्र का वक्षःस्थल फिर से अत्यन्त पुलकित इन्द्राणी के स्तनो के गाढालिङ्गन की पीडा को सहने योग्य बन जाय ।

हृदयमिति ॥ अरिवधोदयाद्रिपुनाशलाभात् । उदूढद्रढिम नैश्चिन्त्याद्दृढतादार्ढ्यम् । स्वस्थमितियावत् । पृथ्वादित्वाद्दृढशब्दादिमनिच्प्रत्ययः 'र ऋतो हलादेर्लघोः' इति ऋकारस्य रेफादेशः । पुरः शत्रुपुराणि दारयतीति पुरंदर इन्द्रः । 'पूःसर्वयोर्दारिसहोः' इति खच्प्रयः 'खचिह्रस्वः' इत्युपधाह्रस्वः। 'वाचयमपुरंदरौ च' इति निपातनादनन्तत्व मुमामगमश्च तस्य हृदयं पुनर्भूयोऽपि ।

पूर्ववदेवेति भावः। घनपुलकयो सान्द्ररोमाञ्चयोः। पुलोम्नो जाता पुलोमजा शची तस्याः कुचाग्रयोद्रु तपरिरम्भ औत्सुक्याच्छीघ्रालिङ्गनं तत्र यत्पीडनं तस्य क्षमत्वं सहत्व दधातु। प्राक्चित्तविक्षेपात्यक्तभोगेन शक्रेण सम्प्रतित्वत्प्रसादान्निष्कण्टकं स्वकीय राज्य भुज्यतामित्यर्थः। अत्र दाढ्र्यपदार्थस्योदूढद्रढिमेति विशेषणगतया निपीडनक्षमत्वं प्रति हेतुतोक्त्या पदार्थहेतुक काव्यलिङ्गम्। हृदयनिपीडनक्षमत्वसंबन्धेऽप्यसबन्धोक्त्यासबन्धेऽसबन्धरूपापितिशयोक्तिरित्यर्थालकारो वृत्त्यनुप्रःसश्च तैरन्योन्य ससृज्यते। पुष्पितागा वृत्तम्। 'अयुजिन्युगरेफतो यकारोयुजि च नजौ जरगाश्च पुष्पितागा' इति लक्षणात्॥

व्याकरण—अरिवधोदयात्—अरेः वध. अरिवधः (ष० तत्पु०) स एव उदयः अरि··घोदयः (कर्मधा०), तस्मात्॥ उद्रूढद्रढिम—उदूढः (उद्+वह+क्त कर्मणि) द्रढिमा (दृढ+इमनिच्) येन तत् उदू···ढिम (ब० व्रो)॥ पुरन्दरस्य—पुरः शत्रुपुराणि दारयति इति पुरन्दरः (पुर्+दृ+णिच्+खच् —विशेष सर्वङ्कषा मे।) (उपपद तत्पु०)॥ घनपुलकपुलोमजाकुचाग्रद्रुतपरिरम्भनिपीडनक्षमत्वम्—घनः पुलकः ययोस्तौ घनपुलकौ (ब० व्री०), पुलोमजायाः कुचाग्रौ पुलोमजाकुचाग्रौ घनपुलकौ च तौ पुलोमजाकुचाग्रौ घन··चाग्रौ (कर्मधा०)। द्रुतं परिरम्भ (सुप्सुपा)। घन···ग्रयोः द्रुतपरिरम्भः, इति घने घने···रम्भः (ष० तत्पु०) तत्र यत् निपीडनम् घन—पीडनम् (सुप्सुपा), तस्य क्षमत्वम् घन··त्वम् (ष० तत्पु०)॥

कोष—घन—घनो मेघे मूर्तिगुणे त्रिषु मूर्ते निरन्तरे —अमरः

परिरम्भ—परिरम्भः परिष्वङ्ग. सश्लेषउपगूहनम्—अमरः

अलङ्कार—यहाँ हृदय का 'उदूढद्रढिम' विशेषण उसके निपीडनक्षम

होने का हेतु है, अतः पदार्थहेतुक काव्यलिङ्ग अलङ्कार है। फिर हृदय मे निपीडनक्षमता रहने पर भी उसका न होना माना गया है, अतः सम्बन्ध मे असम्बन्ध रूप अतिशयोक्ति अर्थालङ्कार है। और द, ढ, प आदि का वृत्यनुप्रास शब्दालङ्कार भी है। इस प्रकार पूर्वोक्त तीनो अलङ्कारो की संसृष्टि है।" सर्वंङ्कषा।

भावार्थ— शिशुपालवधात् वीतचिन्तो महेन्द्रः स्वस्थमनाः सन् इन्द्राण्या सह सुखम् अनुभवतु ॥

ओमित्युक्तवतोऽथ शार्ङ्गिण इति व्याहृत्य वाचं नभ-
स्तस्मिन्नुत्पतिते पुरः सुरमुनाविन्दोः श्रियं बिभ्रति।
शत्रूणामनिशं विनाशपिशुनः क्रुद्धस्य चैद्यं प्रति
व्योम्नीव भ्रुकुटिच्छलेन वदने केतुश्चकारास्पदम् ॥७५॥

इति श्रीमाघकृतौ शिशुपालवधे महाकाव्ये श्र्यङ्के कृष्ण-
नारदसम्भाषणं नाम प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥

अन्वय—तस्मिन् सुरमुना इति वाच व्याहृत्य नभ उत्पतिते पुरः इन्दोः श्रिय बिभ्रति अथ ओम् इति उक्तवतः चैद्यं प्रति क्रुद्धस्य शार्ङ्गिणः वदने व्योम्नि इव अनिशं शत्रूणा विनाशपिशुनः केतुः भ्रुकुटिच्छलेन आस्पदं चकार।

अर्थ—इस प्रकार वचन कहकर आकाश की ओर उठ जाने पर जब देवर्षि नारद ने भगवान् के सम्मुख चन्द्रमा की शोभा धारण की, तब (स्वीकृतिसूचक) 'ओम्' ऐसा कहते हुए तथा शिशुपाल पर क्रुद्ध हुए भगवान् कृष्ण के व्योमसदृश मुखमण्डल पर कुटिल भृकुटि के रूप मे सर्वदा (अर्थात् अनिवार्यरूप से) शत्रु-विनाश की सूचना देने वाले केतु ने स्थान बना लिया।

टिप्पणी—आकाश में केतु या पुच्छल नामक तारे का उदय नृपति-विनाशादि अनर्थं का सूचक होता है। इधर भगवान् के मुखमण्डल पर विद्यमान कुटिल भृकुटि भी शिशुपाल जैसे नृपति के अवश्यम्भावी वध की सूचक है। इसी से कवि ने भगवान् के मुखमण्डल का साम्य आकाश से तथा भृकुटि का केतु से दिया है।

ओमिति ॥ तस्मिन्सुरमुनौ नारदे इति इत्थभूतां वाचव्याहृत्योक्त्वा नभ उत्पतिते समुद्गते पुरोऽग्रे इन्दोः श्रियं बिभ्रति सति। अथ मुनिवाक्यानन्तरमोमित्युक्तवतस्तथास्त्विवङ्गीकृतवतः। 'ओम्प्रश्नेऽङ्गीकृतौ रोषे' इति विश्वः। चेदीनां जनपदानामयंचैद्यःशिशुपाल। 'वृद्धेत्कोसलाजादा ञ्यङ् इति ञ्यङ्प्रत्ययः। तं प्रति क्रुद्धस्य शार्ङ्गिणोवदनेव्योम्नीवानिश सर्वदा। अव्यभिचारेणेत्यर्थः। शत्रूणां विनाशस्य पिशुनः सूचकः। 'चन्द्रमभ्युत्थितः केतुः क्षितीशानां विनाशकृत्'इति शास्त्रादिति भावः। केतुरुत्पातविशेषः। 'केतुर्द्युतौ पताकायां महोत्पातारिलक्ष्मसु' इत्यमरः भ्रुकुटिच्छलेन भ्रूभङ्गव्याजेनास्पदं प्रतिष्ठां स्थिति चकार। "आस्पद प्रतिष्ठायाम् इति निपातनात्सुडागमः। अनेन वाक्यार्थभूतस्य वीररससहकारिणो रौद्रस्य स्थायी क्रोध स्वानुभावेन भ्रुकुट्या कारणभूतोऽनुमेय इत्युक्तम्। तथा तदविनाभूतस्याङ्गिनो वीरस्य स्थायी प्रयत्नोपनेय उत्साहोऽप्युत्पन्न एवेत्यनुसधेयम्। इन्दोः श्रिय बिभ्रतीःयत्र मुनेरिन्दु श्रियोऽयोगात्तत्सदृशीमिति सादृश्याक्षेपादसभव्द्वस्तुसबन्धरूपो निदर्शनालंकारः वदने व्योम्नीवेत्युपमा। भ्रुकुटिच्छलेन केतुरिति छलादिशब्देनासत्यत्वप्रतिपादनरूपोऽपह्नवः। तत्र शत्रुविनाशसूचके त्वपेक्षितेन्दुसान्निध्योमावस्थानसपादकत्वे निदर्शनोपमयोरपह्नवोपकारसत्वादङ्गाङ्गिभावेन सकरः। चमत्कारकारितया मङ्गलाचरणरूपतया च सर्गान्त्यश्लोकेषु श्रीशब्दप्रयोगः। यथाह

पिता का नाम दत्तक सर्वाश्रय तथा पितामह का नाम सुप्रभदेव दिया है। इनके पितामह सुप्रभदेव वर्मल [ वर्मलात ] नामक महाराज के महामन्त्री थे। इसके अतिरिक्त कवि ने अपने विषय मे कुछ भी नही कहा है। भोजप्रबन्ध मे प्राप्त 'माघ का अपनी पत्नी को धाराधीश भोज के दरबार मे एक श्लोक के साथ भेजना' आदि उल्लेख के आधार पर माघ को भोज का समकालीन बताना तो अनर्गल सा ही लगता है, क्योकि भोज के शताब्दियो पूर्व के कवियो ने भी माघ के नाम तथा काव्य का उल्लेख किया है। यो तो नवम शताब्दी के मध्य मे होने वाले आनन्द-वर्धन ने भी अपने 'ध्वन्यालोक' मे शिशुपालवध के उद्धरण दिए है और इस प्रकार माघ इनके पूर्ववर्ती सिद्ध होते है, परन्तु माघ के काव्य का उल्लेख करने वाले सब से प्राचीन आचार्य वामन है, जिन्होने अपने 'काव्यालकार सूत्रवृत्ति'[५] मे शिशुपालवध से कई उदाहरण दिए है। वामन का समय आठवी शताब्दी का अन्तिम भाग माना जाता है, अतः माघ इनके भी पूर्ववर्ती ठहरते है। फिर, माघ के पितामह के आश्रयदाता नरेश वर्मलात का एक शिलालेख भी ६२५ ई० का मिलता है, इससे माघ का समय ६२५ई० के कम से कम पचीस-तीस वर्ष बाद अर्थात् सातवी शताब्दी का उत्तरार्ध माना जा सकता है। इसके अतिरिक्त माघ के काव्य पर भारवि की स्पष्ट छाप दिखाई पडती है, और भारवि का समय ६३४ ई० के ऐहोल शिलालेख के आधार पर छठी शताब्दी का उत्तरार्ध या अन्तिम पाद जान पडता है। इस प्रकार माघ, इनके बाद के होने से सातवी के ठहरेंगे। परन्तु सातवी शताब्दी के पूर्वार्ध मे होने वाले बाण ने अपने 'हर्षचरित' के आरम्भ मे भास, कालिदास आदि के साथ माघ का उल्लेख नही किया है। इससे यह स्पष्ट है कि माघ बाण के अनन्तर अर्थात् सातवी के उत्तरार्ध में हुये होंगे।

---

४—द्रष्टव्य ध्वन्यालोक, द्वितीय उद्योत, पृ० ११४, ११५ (नि० सा० प्रेस प्रकाशन, १६११ ई०) पर उद्धृत माघ के ५।२६ तथा ३।५३।

५—द्रष्टव्य काव्यालंकारसूत्रवृत्ति ४।३।१० मे उद्धृत ३।८ तथा ५।२।८ मे उद्धत १।२५ श्लोक।

अब तक बहिरङ्ग प्रमाणो के आधार पर ही माघ का समय निश्चित किया गया है। पर अब देखना यह है कि अन्तरङ्ग प्रमाण भी कोई ऐसा मिल सकता है जिससे माघ का समय निश्चित किया जा सके। शिशुपालवध के द्वितीय सर्ग मे कवि ने राजविद्या की समता शब्दविद्या से करते हुये लिखा है—

अनुत्सूत्रपदन्यासा सद्वृत्तिः सन्निबन्धना।

शब्दविद्येव नो भाति राजनीतिरपस्पशा ॥ शि० व० २।११२

इस श्लोक मे कवि ने दो व्याकरण ग्रन्थो का स्पष्ट उल्लेख किया है (१) काशिकावृत्ति, और (२) न्यास। काशिकावृत्ति की रचना जयादित्य और वामन ने ६५० ई० मे की थी। अतः माघ का समय इसके बाद ही माना जा सकता है। "किन्तु उक्त श्लाक मे न्यास शब्द से किस ग्रन्थ-विशेष की ओर सकेत है, इस विषय मे विद्वानो मे मतभेद है। पाठक[६] महोदय का कहना है कि उक्त न्यास से अभिप्राय काशिकावृत्ति की जिनेन्द्रबुद्धि-रचित 'न्यास' नामक टीका है, जिसकी रचना लगभग ७०० ई० मे हुई। उनके मतानुसार माघ का समय इस आधार पर ७५० ई० के आसपास सिद्ध होता है। पर यह कहना उचित नही कि माघ ने उक्त श्लोक मे जिनेन्द्रबुद्धि के ही न्यास की ओर सकेत किया है। जिनेन्द्रबुद्धि के पहले भी एक न्यास नामक ग्रन्थ की रचना हो चुकी थी। काणे महोदय[७] ने दिखाया है कि बाण ( ६२० ई० ) ने अपने 'हर्षचरित' मे न्यास का उल्लेख किया है [कृतगुरुपदन्यासा लोक इव व्याकरणेऽपि]। सम्भव है बाण के समान माघ ने भी इसी 'न्यास' की ओर सकेत किया हो, न कि जिनेन्द्र-

---

६—इण्डियन एण्टीक्वेरी १९१२ ई०, पृ० २३५, तथा जे०बी०आर० ए० एस० १३वाँ भाग, पृ० १८।

७—अलङ्कार शास्त्र का इतिहास, पृ० २६।

बुद्धि के 'न्यास' की ओर। अतः माघ का समय जिनेन्द्रबुद्धि के पीछे नहीं माना जा सकता और सम्भवतः वे सातवी शताब्दी के उत्तरार्ध मे ही हुए थे।"[८]

माघ के जीवन के विषय मे किवदन्ती के सिवा अन्य कोई प्रमाणित विवरण नही मिलता। 'शिशुपालवध' की गणना सस्कृत साहित्य की बृहत्त्रयी मे है। माघ ने काव्य-कथानक तो महाभारत [ सभापर्व, अध्याय ३६-४५ ] से लिया है, किन्तु अपनी प्रतिभा तथा भारवि की शैली के अनुकरण द्वारा उसका रूप नितान्त नवीन कर दिया है। महाभारत में युधिष्ठिर के राजसूय मे भीष्म द्वारा कृष्ण की अग्रपूजा का प्रस्ताव, शिशुपाल द्वारा उस प्रस्ताव का विरोध तथा सभा छोड कर उठ जाना, कलह मे शिशुपाल का भीष्म को दुर्वचन कहना तथा कृष्ण को अनेक गालियाँ देना, कृष्ण का शिशुपाल की माता को दिये गये अपने वरदान के कारण शिशुपाल के सौ अपराधो को क्षमा[९] करते जाना, फिर प्रतिज्ञा पूर्ण हुई जान कर चक्र से शिशुपाल के सिर को काट डालना[१०] इत्यादि प्रकार से कथा वर्णित है। किन्तु माघ ने इस कथानक मे बहुत कुछ परिवर्तन कर दिया है। प्रथम सर्ग मे ही नारद का शिशुपालवध के लिये इन्द्र का सन्देश लेकर द्वारका मे वसुदेव के घर आना माघ की अपनी कल्पना है। फिर बलराम तथा उद्धव के साथ कृष्ण की मन्त्रणा, द्वारका-वर्णन, कृष्ण का इन्द्रप्रस्थ के लिए प्रस्थान, मार्ग मे रैवतकवर्णन, जलक्रीडावर्णन, षड्ऋतुवर्णन, सन्ध्या-रजनी-प्रभातवर्णन, फिर शिशुपाल द्वारा दूत-प्रेषण, दूत-वचन, चित्र-बन्ध द्वारा युद्ध-वर्णन आदि माघ की अपनी कल्पना है।

---

८—सस्कृत साहित्य को रूपरेखा, तृ० सस्करण पृ० ७२-७३।

९—शृण्वन्तु मे महीपाला येनैतत्क्षमितं मया।
अपराधशत क्षाम्य मातुरस्यैव याचने॥म०भा०,सभा० प०४५।२३॥

१०—एवमुक्त्वा यदुश्रेष्ठश्चेदिराजस्य तत्क्षणात्।
व्यपाहरच्छिरः क्रुद्धश्चक्रेणामित्रकर्षणः॥ वही ४५।२५॥

यदि प्रबन्ध-कल्पना की दृष्टि से देखा जाय तो माघ ने महाभारत के कथानक में जो परिवर्तन किये है उनमे से अधिकाश काव्य-कथानक के लिए अनुपयुक्त ही है। चतुर्थ सर्ग से द्वादश सर्ग तक का भाग तो ऐसा प्रतीत होता है मानों अनेक खंडकाव्यो का संग्रह हो, वहाँ प्रबन्ध-कथानक की गन्ध तक नही मिलती। कहाँ तो कृष्ण यदुसेना के साथ युधिष्ठिर के राजसूय मे भाग लेने जा रहे है जहाँ शिशुपाल का वध मुख्य लक्ष्य है, और कहाँ रास्ते मे उनके सैनिक सुन्दरियो के साथ क्रीडायें करते हैं, छहो ऋतुओ का आनन्द लेते हैं एव पुष्पावचय, जलक्रीडा, पानगोष्ठी आदि करते है ? ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है मानो कवि ने अपनी कला के प्रदर्शन के लिए बलात् इन प्रसङ्गो को काव्य मे ठूसा है।

माघ मे पाण्डित्य के साथ उच्च कोटि की काव्यशक्ति तथा प्रबन्धपटुता भी अवश्य थी। प्रबन्ध-सौष्ठव के लिए क्या-क्या अपेक्षित होता है, यह वे पूर्ण रूप से जानते थे। उन्होने स्वयं कहा है—"बह्वपि स्वेच्छया काम प्रकीर्णमभिधीयते। अनुज्झितार्थसम्बन्धः प्रबन्धो दुरुदाहरः"—शि० व० २।७३। वे यह भी जानते थे कि काव्य मे शब्द (ध्वनि) तथा अर्थ का क्या सम्बन्ध तथा कितना महत्त्व होता है—शब्दार्थौ सत्कविरिव द्वय विद्वानपेक्षते—(शि० व० २।८६)। अब प्रश्न यह उठता है कि इतना प्रबन्धपटु होते हुये भी माघ ने शिशुपालवध मे इतने व्यर्थ अनेक प्रसग क्यो रक्खे ? इसका एक ही उत्तर है कि माघ ने अपने पूर्ववर्ती कवि भारवि का इतनी स्पर्द्धा के साथ अनुकरण किया कि उसमे उन्होंने बहुत-कुछ अपनी मौलिक प्रतिभा ही विनष्ट कर दी। भारवि के ही मार्ग पर चल कर माघ उन्हे उन-उन रचनाओ मे अपने से हेठा दिखाना चाहते थे। इस स्पर्द्धापूर्वक अनुकरण से माघ का काव्य उपर्युक्त ऋतुवर्णन, केलि, पानगोष्ठी इत्यादि प्रसगो मे भारवि के काव्य से भले अच्छा अवश्य हो परन्तु ये प्रसग बलात् आरोपित किए गए अतश्च अनुपयुक्त ही लगते है। भारवि के काव्य मे तो ये किसी प्रकार उचित हो भी सकते थे, क्योकि वहाँ यात्रा करने वाला एक ही व्यक्ति (अर्जुन) है, जिस तपस्या के लिए वह जा रहा है उसका शीघ्र आरम्भ होना यद्यपि आवश्यक है, तथापि उसकी कोई तिथि निश्चित नही है, अतएव आकर्षक एव मनोहारी पर्वतीय दृश्यो मे से होकर जाता हुआ यात्री मानवसुलभ सौन्दर्य-प्रेम के कारण यदि

कुछ काल के लिये उनमे रम जाता है और थोड़े बिलम्ब से गन्तव्य पर पहुँच कर तपस्या आरम्भ करता है तो बहुत तो क्या, शायद थोडा भी अनुचित न हो परन्तु यहाँ तो राजसूय की तिथि निश्चित है और उसी मे आने वाले शिशुपाल का वध होना है, फिर भी इतनी आश्चर्यजनक निश्चिन्तता से और एक दो व्यक्ति नही अपितु समूची सेना की सेना आनन्द-सुख मे ऐसी निरत है, जैसे पूर्व से यही कार्यक्रम नियत रहा हो, राजसूय मे भाग लेना नही।

माघ के काव्य मे यह अनौचित्य उनके अन्धानुकरण के कारण ही आया। यदि माघ ने अपनी काव्य- शक्ति का मौलिक भावो को रखने मे उपयोग किया होता तो सम्भवतः सस्कृत भाषा एव साहित्य और भी धन्य हो गये होते। यद्यपि यह अनुकरणरूपी कलंक उनकी प्रतिभा रूपी चन्द्रिका के वैशद्य एवं आह्लादकारित्व को किसी भी प्रकार कम नही कर सका है, पर है तो कलङ्क ही। अस्तु।

अब देखना है कि माघ ने भारवि का कहाँ क्या अनुकरण किया है। स्व० पं० चन्द्रशेखर पाण्डेय के शब्दो मे "माघ का आदर्श भारविकृत किरातार्जुनीय था, यह बात दोनों ग्रन्थों की पारस्परिक तुलना करने से स्पष्ट विदित हो जाती है—

(१) दोनो महाकाव्यो की मुख्य कथा महाभारत से ली गई है। (२) दोनो ग्रन्थो का आरम्भ 'श्री' शब्द से होता है, किरात के आरम्भ मे 'श्रियः कुरूणा-मधिपस्य पालिनीम्' है, तो माघ के प्रारम्भ मे 'श्रियः पतिः श्रीमति शासितुं जगत्' है। (३) दोनो के प्रथम सर्ग में सन्देशकथन है, किरात मे वनेचर के द्वारा युधिष्ठिर के प्रति और माघ में नारद के द्वारा श्रीकृष्ण के प्रति (४) किरात के द्वितीय सर्ग में युधिष्ठिर भीम और द्रौपदी के बीच राजनीति-विषयक संवाद होता है तो शिशुपालवध के द्वितीय सर्ग मे बलराम, श्रीकृष्ण और उद्धव के बीच इसी विषय पर परामर्श होता है। (५) किरात में महर्षि वेदव्यास पाण्डवों को मार्ग सुझाते है तो माघ में देवर्षि नारद ऐसा ही करते है (६) किरात में

अर्जुन इन्द्रकील पर्वत पर तपस्या करने के लिये जाते है तो माघ मे श्रीकृष्ण रैवतक पर्वत के समीप ठहरते है (७) किरात मे यदि हिमालय का यमकालकारों के द्वारा वर्णन हुआ है तो माघ मे इसी प्रकार रैवतक का वर्णन है। (८) दोनो मे अप्सराओ के विहार का चारु चित्रण है। (९) किरात मे किरातवेशधारी शिव अर्जुन का अपमान करने के लिये दूत भेजते है तो माघ मे शिशुपाल श्रीकृष्ण का अनादर करने के लिये दूत भेजता है। (१०) किरात के १३वें तथा १४वें सर्ग मे अर्जुन तथा किरातरूपधारी शिव मे वाद-विवाद हुआ है तो माघ मे १६वें सर्ग मे ऐसा ही विवाद शिशुपाल के दूत और सात्यकि मे हुआ है। (११) किरात के पन्द्रहवें तथा माघ के १९वे सर्ग मे चित्रबन्धो द्वारा युद्धवर्णन है। (१२) दोनो मे सन्ध्याकाल, रात्रि, चन्द्रोदय, ऋतुओ एव यात्रा का यथास्थान वर्णन हुआ है। (१३) भारवि ने किरात मे प्रत्येक सर्ग के अन्तिम पद्य मे लक्ष्मी शब्द का प्रयोग किया है तो माघ ने इसी प्रकार अपने काव्य के सर्गान्त पद्यो मे 'श्री' शब्द का प्रयोग किया है। (१४) दोनो के वर्णन-क्रम मे भी समानता है। (१५) दोनों काव्यो मे द्वन्द्व-युद्ध के पूर्व विपक्षियो की सेनाओ मे सघर्ष होता है।" इन पूर्वोक्त प्रसगो के अतिरिक्त कही-कही माघ के श्लोको के भाव भी किरातार्जुनीय से मिलते हैं, पर वे किरात की कोरी नकल नही है, जैसे नारद के आने पर कृष्ण अपने हार्दिक आनन्द को व्यक्त करते हुए कहते है—"हरत्यघ सम्प्रति हेतुरेष्यतः शुभस्य पूर्वाचरितैः कृतं शुभैः। शरीरभाजा भवदीयदर्शन व्यनक्ति कालत्रितयेऽपि योग्यताम् ॥ शि० व० १/२६। कुछ इसी प्रकार के भाव व्यास के आने पर युधिष्ठर ने किरातार्जुनीय' मे व्यक्त किये है:—

"अनाप्तपुण्योपचयैर्दुरापा फलस्य निर्धूतरजाः सवित्री। तुल्या भवद्दर्शनसम्पदेषा वृष्टेर्दिवो वीतबलाहकायाः ॥ कि० ३।५। फिर आगे कृष्ण माघ मे अति नम्र भाव से देवर्षि नारद से कहते है:—"विलोकनेनैव तवामुना मुने कृतः कृतार्थोऽस्मि निबर्हितांहसा। तथापि शुश्रूषुरहं गरीयसीर्गिरोऽथवा श्रेयसि केन तृप्यते ॥ शि० व० १/२९। इस श्लोक पर किरात के निम्नाङ्कित श्लोक की स्पष्ट छाया झलकती है, जिसमें युधिष्ठिर व्यास जी से इसी प्रकार से अपने हृदय के भावों को व्यक्त करते हुए कहते है:—

निरास्पद प्रश्नकुतूहलित्वमस्मास्वधीन किमु निःस्पृहाणाम् । तथापि कल्याणकरीं गिर ते मा श्रोतुमिच्छा मुखरीकरोति ।। कि०५/६

भारवि के अतिरिक्त माघ पर कालिदास का भी प्रभाव कहीं-कहीं परिलक्षित होता है। माघ मे नारद द्वारा कृष्ण के सम्मुख रावण के प्रताप आदि के वर्णन मे कुमार मे बृहस्पति द्वारा वर्णित तारक के प्रताप की बहुत-कुछ झलक दिखाई पडती है।* परन्तु यहाँ भी भावो की दिशा ही समान है, स्वयं भाव तथा उन्हे प्रकट करने वाले शब्द एव अर्थ कदापि एक नहीं कहे जा सकते। इसका कारण यह है कि माघ मे अपने पूर्ववर्ती महान् काव्यसाधकों के उत्कृष्ट काव्यतत्त्वो को अपनाने की सुरुचि तो थी, साधारण तुक्कणों की भाँति सस्ती नकल की प्रवृत्ति नही थी। उनमे उच्चकोटि की काव्य-शक्ति और सहृदयता थी। नारद जी के आगमन का प्रयोजन भगवान् कृष्ण द्वारा जिस वाक्चातुरी एव शिष्टता के साथ माघ ने पुछवाया है, वह सहृदय एवं काव्यकुशल कवि का ही काम है:—गतस्पृहोऽप्यागमनप्रयोजन वदेति वक्तु व्यवसीयते यया। तनोति नस्तामुदितात्मगौरवो गुरुस्तवैवागम एष धृष्टताम् ।। शि० व० १/३० ।। रैवतक पर्वत का बडा ही मनोहारी वर्णन कवि ने किया है। यमक तथा अनुप्रासो का आश्रय लेते हुए वहाँ छहो ऋतुओ का जो मनोहारी वर्णन कवि ने किया है, वह सस्कृत-काव्य-साहित्य की अनुपम निधि है। एक ही उदाहरण पर्याप्त होगा —नवपलाशपलाशवन पुरः स्फुटपरागपरागतपङ्कजम्। मृदुलतान्तलतान्तमलोकयत् स सुरभिं सुरभिं सुमनोभरैः ।।६। २।। प्रभात के वर्णन मे तो कवि की उत्कृष्ट कल्पना ने बडी ऊँची उडान ली है। प्राची-सन्ध्या की कन्या से उपमा देने के लिए उसने प्रातःकाल के सुन्दर दृश्यो का कन्या के कमल कोमल अंगो के साथ जो रूपक बाँधा है, वह अन्यत्र दुर्लभ है :—अरुण-जलजराजी मुग्धहस्ताग्रपादा, बहुलमधुपमाला कज्जलेन्दीवराक्षी। अनुपतति विरावैः पत्रिणा व्याहरन्ती रजनिमचिरजाता पूर्व-सन्ध्या सुतेव ।।११।४०।। इसी प्रकार

*उदाहरणार्थ शिशुपालवध १/५६ तथा कुमारसम्भव २/२१, शि० व० १/५८ तथा कुमार २/३३, एव शि० व० १/६६ तथा कुमार २/३३ द्रष्टव्य हैं।

उदय होते हुए सूर्य का उदयगिरि के प्रशस्त प्राङ्गण मे खेलते हुए हँसमुख बालक के साथ बाधा गया रूपक चिरस्मरणीय रहेगा—उदयशिखरिशृङ्गप्राङ्गणेष्वेव रिङ्गन् सकमलमुखहासं वीक्षितः पद्मिनीभिः । विततमृदुकराग्रः शब्दयन्त्या वयोभिः, परिपतति दिवोऽङ्के हेलया बालसूर्यः ॥११।४७॥ राजसूय के अवसर पर सजी इन्द्रप्रस्थ नगरी की रमणियो की विभिन्न शृङ्गारिक चेष्टाओं का वर्णन बडा ही मनोमुग्धकारी हैः—विपुलेन सागरशयस्य कुक्षिणा भुवनानि यस्य पपिरे युगक्षये । मदविभ्रमासकलया पपे पुनः स पुरस्त्रियैकतमयैकया दृशा ॥१३।४०॥ उपर्युक्त श्लोको मे रिङ्गन्-रेंगते हुए—(घुटने के बल चलते हुए) तथा मदविभ्रमासकलया (मदविलास से तिरछे कटाक्ष करती हुई) पदो का साहित्यिक सौन्दर्य ध्यान देने योग्य है । बाद वाले श्लोक मे 'अधिक' अलङ्कार का कैसा स्वाभाविक और साहित्यिक प्रयोग हुआ है ? इतने से ही माघ की काव्य-शक्ति का प्रभूत परिचय प्राप्त हो जाता है ।

माघ में काव्यशक्ति के साथ पूर्ण एव प्रकाण्ड पण्डित्य भी था । व्याकरण शास्त्र के गूढ रहस्यो के वे पण्डित थे । उदाहरणार्थ परोक्षभूत मे प्रयुक्त लोट् लकार का चमत्कार देखिएः—पुरीमवस्कन्द लुनीहि नन्दन मुषाण रत्नानि हरामराङ्गनाः । विगृह्य चक्रे नमुचिद्विषा बली य इत्थमस्वास्थ्यमहर्दिवं दिवः ॥ १ । ५१ ॥ देवर्षि नारद द्वारा भगवान् श्रीकृष्ण की वन्दना कराते समय कवि ने बडी चातुरी से समस्त दर्शनो के अन्तिम निष्कर्ष को काव्य-पदावली मे बाँधा हैः—उदीर्णरागप्रतिरोधक जनैरभीक्ष्णमक्षुण्णतयातिदुर्गमम् । उपेयुषो मोक्षपथ मनस्विनस्त्वमग्रभूमिर्निरपायसश्रया ॥ १ । ३२ ॥

इसी प्रकार उनकी सङ्गीत शास्त्र की विशेषज्ञता का परिचय इस श्लोक से मिलता है—

रणद्भिराघट्टनया नभस्वतः पृथग्विभिन्नश्रुतिमण्डलैः स्वरैः ।
स्फुटीभवद्ग्रामविशेषमूर्च्छनामवेक्षमाणं महती मुहुर्मुहुः ॥ शि० व० १ । १०

पूरे द्वितीय सर्ग मे उन्होने अपने राजनीति-विषयक उत्कृष्टज्ञान का परिचय दिया है । उदाहरणार्थ, षड्गुण, शक्तित्रय आदि के त्रिवर्ग का किस कौशल से एक

अनुष्टुभ् में उल्लेख करते है—षड्गुणाः शक्तयस्तिस्रः सिद्धयश्चोदयास्त्रयः। ग्रन्थानधीत्य व्याकर्तुमितिदुर्मेधसोऽप्यलम् ।। शि० व० २।२६।।

माघ मे दर्शनशास्त्र-विषयक पाण्डित्य भी पूर्ण दिखाई पडता है। बौद्ध दर्शन के आत्म-विषयक सिद्धान्त का वे किस प्रकार उद्धरण करते है—सर्वकार्यशरीरेषु मुक्त्वाङ्गस्कन्धपञ्चकम् । सौगतानामिवात्मान्यो नास्ति मन्त्रो महीभृताम् ।। शि०व० २।२८

सम्पूर्ण योगशास्त्र का सविधि उल्लेख किस कौशल से कवि करता है:—मैत्र्यादिचित्तपरिकर्मविदो, विधाय क्लेशप्रहाणमिह लब्धसबीजयोगाः। ख्यातिं च सत्त्वपुरुषान्यतयाधिगम्य वाञ्छन्ति तामपि समाधिभृतो निरोद्धुम् ।। शि० व० ४।५५

कवि होने के साथ माघ काव्यशास्त्र के भी आचार्य थे । बडे कौशल के साथ वे रस के सचारी भावो का उल्लेख करते हैं—

"स्थायिनोऽर्थे प्रवर्तन्ते, भावाः सञ्चारिणो यथा ।

रसस्यैकस्य भूयासस्तथा नेतुर्महीभृतः ।। शि० व० २।८७।।

इस प्रकार माघ-काव्य शक्ति और पाण्डित्य दोनो ही दृष्टियो से बहुत उत्कृष्ट है । वास्तव मे सस्कृत-काव्य-साहित्य उनकी इस अनुपम कृति से धन्य हो गया है । छहों ऋतुओ का क्रमशः आगमन न दिखा कर जो एक साथ दिखाने का दोष अङ्गीकार किया है, वह भगवान् के सेवार्थ होने से क्षम्य है । कवि ने स्वय तुलसीदास की ('एहि महँ रघुपति नाम उदारा' इत्यादि वचन की) भांति अन्तिम श्लोक मे इस काव्य को 'लक्ष्मीपतेश्चरितकीर्तनमत्र चारु' कहा है । शिशुपाल-वध का कवि भारवि का अनुगामी हो कर भी उसके शैवत्व को स्वीकार न करके वैष्णव ही रहा है और इसी के अनुकूल लक्ष्मीपति विष्णु का चरित-कीर्तन होने मे उसने अपने काव्य की सार्थकता मानी है ।

# प्रथमः सर्गः ।

इन्दीवरदलश्याममिन्दिरानन्दकन्दलम् ।
वन्दारुजनमन्दार वन्देऽहं यदुनन्दनम् ।
दन्ताञ्चलेन धरणीतलमुन्नमय्य पातालकेलिषु धृतादिवराहलीलम् ।
उल्लाघनोत्फणफणाधरगीयमानक्रीडावदानमिभराजमुखं नमामः ।।
शारदा शारदाम्भोजवदना वदनाम्बुजे ।
सर्वदा सर्वदास्माकं सन्निधिं सन्निधिं क्रियात् ।।
वाणीं काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासिकी-
मन्तस्तन्त्रमरंस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत् ।
वाचामाकलयद्रहस्यमखिलं यश्चाक्षपादस्फुरां
लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषां सौजन्यजन्यं यशः ।।
मल्लिनाथः सुधीः सोऽयं महोपाध्यायशब्दभाक् ।
विधत्ते माघकाव्यस्य व्याख्यां सर्वंकषाभिधाम् ।।
ये शब्दार्थपरीक्षणप्रणयिनो ये वा गुणालंक्रिया-
शिक्षाकौतुकिनो विहर्तुमनसो ये च ध्वनेरध्वनि ।
क्षुभ्यद्भावतरङ्गिते रससुधापूरे निमङ्क्षन्ति ये
तेषामेव कृते करोमि विवृतिं माघस्य सर्वंकषाम् ।।
नेतास्मिन्यदुनन्दनः स भगवान्वीरः प्रधानो रसः
शृङ्गारादिभिरङ्गवान्विजयते पूर्णा पुनर्वर्णना ।
इन्द्रप्रस्थगमाद्युपायविषयश्चैद्यावसादः फलं
धन्यो माघकविर्वयं तु कृतिनस्तत्सूक्तिसंसेवनात् ।।
इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किंचिन्नानपेक्षितमुच्यते ।।

अथ तत्रभवान्माघकविः 'काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये । सद्यः परनिर्वृतये कान्तासमिततयोपदेशयुजे ॥' इत्यालकारिकवचनप्रामाण्यात्काव्यस्यानेकश्रेयःसाधनता, 'काव्यालापाश्च वर्जयेत्' इति निषेधस्यासत्काव्यविषयता च पश्यन् शिशुपालवधाख्य काव्य चिकीर्षुश्चिकीर्षितार्थाविघ्नपरिसमाप्तिसम्प्रदायाविच्छेदलक्षणफलसाधनत्वात् 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्' इत्याशीराद्यन्यतमस्य प्रबन्धमुखलक्षणत्वाच्च काव्यफलशिशुपालवधवीजभूत भगवतः श्रीकृष्णस्य नारददर्शनरूप वस्तु आदौ श्रीशब्दप्रयोगपूर्वकं निर्दिशन् कथामुपक्षिपति—

श्रियः पतिः श्रीमति शासितु जगज्जगन्निवासो वसुदेवसद्मनि ।
वसन्ददर्शावतरन्तमम्बराद्धिरण्यगर्भाङ्गभुव मुनि हरिः ॥१॥

**अन्वयः—**

श्रियः पतिः, जगन्निवासो, जगत् शासितु श्रीमति वसुदेवसद्मनि वसन् हरिः अबरात् अवतरन्त हिरण्यगर्भाङ्गभुव मुनि ददर्श ॥

**अर्थः—**

लक्ष्मी ( रुक्मिणी ) के पति, जगत् के आधारभूत, जगत का नियन्त्रण करने के लिये वसुदेव के श्रीसम्पन्न गृह में ( श्रीकृष्णरूप मे ) निवास करते हुये भगवान् विष्णु ने ( एक बार ) आकाश से उतरते हुये ब्रह्मपुत्र नारद मुनि को देखा ।

**सर्वङ्कषा—**

श्रिय इति ॥ तत्रादौ श्रीशब्दप्रयोगाद्वर्णगणादिशुद्धेरभ्युच्चयः । तदुक्तम्— 'देवतावाचकाः शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः । ते सर्वे नैव निन्द्याः स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा ॥' इति । श्रियो लक्ष्म्याः पतिः । अनेन रुक्मिणीरूपया श्रिया समेत इति सूचितम् । 'राघवत्वेऽभवत्सीता रुक्मिणी कृष्णजन्मनि' इति विष्णुपुराणात् । जगन्निवासो जगतामाधारभूतः । कुक्षिस्थाखिलभुवन इति यावत् ।तथापि

जगत् लोक शासितु दुष्टनिग्रहशिष्टानुग्रहाभ्या नियन्तु श्रीमति लक्ष्मीयुक्ते वसुदेवसद्मनि वसुदेवरूपिणः कश्यपस्य वेश्मनि वसन्कृष्णरूपेण तिष्ठन् हरिर्विष्णुर-म्बरादवतरन्तमायान्तम् । इन्द्रसदेशकथनार्थमिति भावः । हिरण्यस्य गर्भो हिरण्य-गर्भो ब्रह्मा । ब्रह्माण्ड प्रभवत्वात् । तस्याङ्गभुव तनूजम् । अथवा तस्याङ्गादवयवा-दुत्सङ्गाख्याद्भवतीति हिरण्यगर्भाङ्गभूस्त मुनिम् । नारदमित्यर्थः । 'उत्सङ्गान्नारदो जज्ञे दक्षोऽङ्गुष्ठात् स्वयभुवः': इति भागवतात् । ददर्श कदाचिदिति शेषः । अत्रा-ल्पीयसि वसुदेवसद्मनि सकलजगदाश्रयतया महीयसो हरेराधेयत्वकथनादधिकप्रभेदो-ऽर्थालकारः । तदुक्तम् – 'आधाराधेययोरानुरूप्याभावोऽधिको मत इति । जगन्नि-वासस्य जगदेकदेशनिवासित्वमिति विरोधश्च । तथा तकारसकारादेः केवलस्यासकृदा-वृत्त्या जगज्जगदिति सकृद्व्यञ्जनद्वयसादृश्याच्च वृत्त्यनुप्रासभेदौ शब्दालकारौ । एषा चान्योन्यनैरपेक्ष्येणैकत्र समावेशात्तिलतण्डुलवत्ससृष्टिः । सर्गेऽस्मिन्वशस्थ-वृत्तम् । 'जतौ तु वशस्थमुदीरित जरौ' इति लक्षणात् ।

व्याकरण—

श्रियः—श्रयति हरिम् इति श्रीः (श्रिञ् + क्विप् कर्तरि), तस्याः ।

श्रीमति—श्रीरस्त्यस्मिन्निति श्रीमत्(श्री + मतुप्), तस्मिन् ।

**शासितुम्**—शासु + तुमुन् (अव्यय–'कृन्मेजन्त.' इस नियम से मान्त तथा एजन्त कृदन्त अव्यय होते हैं । )

**जगत्**–गच्छतीति जगत् (गम्लृ + क्विप् कर्तरि) । शासितुम् का कर्म ।

**जगन्निवासः**—निवसत्यस्मिन्निति (नि + वस् + घञ् अधिकरणे) निवासः । जगता निवासः जग०, षष्ठी तत्पुरुष ।

**वसुदेवसद्मनि**—वसुदेवस्य सद्म (ष० तत्पु०), तस्मिन्

**वसन्**—वस + शतृ (पु०)

**ददर्श**—दृशिर् + लिट् (प्रथमपुरुष एकवचन)

**अवतरन्तम्**—अव + तृ + शतृ (पु०) अवतरन्, तम्

**हिरण्यगर्भाङ्गभुवम्**—हिरण्यस्य (हिरण्मयाण्डस्य) गर्भः इति हिरण्य-

गर्भः = ष० तत्पु० । तस्य अङ्गम् = ष० तत्पु० । तस्मात् भवतीति हिरण्य-गर्भाङ्गभूः, उपपदसमासः । भूधातो कर्तरि क्विप् प्रत्यय. । अथवा, अङ्गाद्भवतीति अङ्गभूः, हिरण्यगर्भस्य अङ्गभूः, तम् = ष० तत्पु० ।

हरिः – हरति ( पापम् ) इति, हृञ् + इ (कर्तरि)

कोष :—

श्रीः—"अथ सपदि । सपत्ति. श्रीश्चलक्ष्मीश्च" इत्यमर. । तथा "श्रीर्वेष-रचना शोभाभारतीसरलद्रुमे । लक्ष्म्या त्रिवर्गसपत्ती वेषोपकरणे मत ।"

( इति विश्वमेदिन्यौ )

हिरण्यगर्भ—

हिरण्यगर्भो लोकेशः स्वयभूश्चतुराननः इत्यमर.

अलंकार—

(१) यहाँ 'जगन्निवास' (महान् आधेय) का वसुदेवसद्म (लघुआधार मे) निवास करना कहा गया है, अत. अधिकनामक अर्थालङ्कार है—"आश्रयाश्रयिणोरेकस्याधिक्यंऽधिकमुच्यते" सा० दर्प० ।

(२) जो जगन्निवास है, उसका वसुदेवसद्मरूप जगत के एक अतिस्वल्प भाग मे निवास कथन किए जाने से यहाँ विरोध नामक अर्थालङ्कार भी है—"विरोधः सोऽविरोधेऽपि विरुद्धत्वेन यद्वचः"—(का० प्र०)

३—तकार मकार की पृथक् २ कई बार आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास तथा 'जगज्जगत्' मे ज, ग इन दो वर्णों की एक बार आवृत्ति होने से छेकानुप्रास नामक शब्दालङ्कार है ।

४— यहाँ पूर्वोक्त अलङ्कारों का अन्योन्य-निरपेक्ष भाव से तिल-तण्डुल की

भाति एकत्र समावेश हुआ। अतः इसे अलङ्कारसंसृष्टि कहा जायगा "मिथोऽनपेक्षयैतेषां स्थितिः संसृष्टिरुच्यते" (सा० द०) अथवा—"एषा तिलतण्डुलन्यायेन मिश्रत्वं संसृष्टिः—(अलङ्कारसर्वस्व)

भावार्थ—दुष्टनिग्रहशिष्टानुग्रहाभ्यां जगन्नियन्तुं नारायणः कृष्णरूपेण वसुदेवगृहेऽवतीर्णवान्। तत्र चैकदा स हरिरिन्द्रसन्देशकथनार्थमाकाशमार्गेणायान्तं विरिञ्चिपुत्रं देवर्षिं नारदमपश्यत्। तदानीं जनैर्विस्मयादीक्षितुं प्रवृत्तमित्याह—

**गतं तिरश्चीनमनूरुसारथेः प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलनं हविर्भुजः।**
**पतत्यधो धाम विसारि सर्वतः किमेतदित्याकुलमीक्षितं जनैः ॥२॥**

**अन्वय—**

अनूरुसारथेः गतं तिरश्चीनम्, हविर्भुजः ऊर्ध्वज्वलनं प्रसिद्धम्, सर्वतः विसारि (एतद्) धाम अधः पतति। एतत् किम् इति आकुलं जनैः ईक्षितम्।

**अर्थ—**

सूर्य की गति तिरछी होती है, अग्नि की ऊर्ध्वगति प्रसिद्ध है, चारों ओर फैलता हुआ (यह) तेज नीचे आ रहा है। 'यह क्या है'—इस प्रकार विस्मय से भरे हुए लोगों ने (उन्हें) देखा।

**सर्वङ्कषा**—अविद्यमानावूरू यस्य सोऽनूरुः स सारथिर्यस्य तस्यानूरुसारथेः सूर्यस्य गतं गतिः। भावे क्तः। तिरश्चीनं तिर्यग्भूतम् 'विभाषाञ्चेरदिक्स्त्रियाम्' इति तिर्यक्शब्दादञ्चत्यन्तात्प्रातिपदिकात्स्वार्थे खप्रत्ययः। हविर्भुजोऽग्नेरूर्ध्वज्वलनमूर्ध्वस्फुरणं प्रसिद्धम्। इदं तु सर्वतोविसारि धामाधः पतति। किमेतदिति सूर्याग्निविलक्षणमदृष्टपूर्वमिदं धाम किमात्मकं स्यादित्याकुलं विस्मयात् सम्भ्रान्तं यथा तथा जनैरीक्षितमीक्षणं कृतम् सकर्मकादप्यविवक्षिते कर्मणि भावे क्तः 'प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणोऽकर्मिका क्रिया' इति वचनात्। केचित्कर्मणि क्तान्तं कृत्वा ईक्षितं मुनिं ददर्शेति पूर्वेण योजयन्ति। अत्रोपमेयस्य मुनिधाम्नः सूर्याग्नि-

भ्यामुपमानाभ्यामधःप्रसरणधर्मेणाधिक्यवर्णनाव्द्यतिरेकः । तदुक्त काव्यप्रकाशे—'उपमानाद्यदन्यस्य व्यतिरेकः स एव सः' इति । 'धाम रश्मौ गृहे देहे स्थाने जन्मप्रभावयोः' इति हेमचन्द्रः । दिवाकरस्तु वृत्तरत्नाकरटीकायां प्रथमपठितेन द्विधाकृतात्मा किमयं दिवाकरो विधूमरोचिः किमय हुताशनः' इति चरणद्वयेन सहेममेव श्लोक षट्पदच्छन्दस उदाहरणमाह । तत्राद्यचरणद्वयेन सदेहालकारो गतमिति तन्निरासश्च बोध्य इत्युपरिष्टात् ॥

व्याकरण—

**अनूरुसारथेः**—अविद्यामानावूरू यस्य सः अनूरुः (अरुणः) ब० व्री० ( नञोऽस्त्यर्थाना वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः इति वार्तिकात् ), स सारथिर्यस्य (ब० व्री०), तस्य ।

**गतम्**—गम्+क्त (भावे)

**तिरश्चीनम्**—तिरः अञ्चति इति तिर्यक् = तिरस् (तिरि) अञ्च+क्विन् (कर्तरि) । तिर्यक् एव तिरश्चीनम् = तिर्यक् + ख (स्वार्थे) ।

**हविर्भुजः**=हविः भुङ्क्ते इति (हविर्+भुज्+क्विप् कर्तरि) हविर्भुक् (उपपदतत्पु०), तस्य ।

**ऊर्ध्वज्वलनम्**=ज्वल्+ल्युट् (भावे) ज्वलनम्, ऊर्ध्वे ज्वलनम् (सुप् सुपा) ।

**विसारि**=वि+सृ+णिनिः (ताच्छील्ये) ।

**ईक्षितम्**=ईक्ष+क्त (भावे) । यद्यपि ईक्ष धातु सकर्मक है किन्तु यहाँ कर्म को अविवक्षा होने से उसे अकर्मक-रूप मान कर भाव मे क्त प्रत्यय किया गया है—"प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणोऽकर्मिका क्रिया" ।

२

कोषः—

अनूरुः—सूर्यसूतोऽरुणोऽनूरुः काश्यपिर्गरुडाग्रजः इत्यमरः ।
हविर्भुक्— हिरण्यरेता हुतभुग् दहनो हव्यवाहनः इत्यमरः ।
धाम—धाम शक्तौ प्रभावे च तजोमन्दिरजन्मसु इति विश्वः ।

अलंकार—

यहा मुनिधाम उपमेय है, जो सूर्य और अग्नि इन दोनो उपमानो की अपेक्षा अधःप्रसरण रूप धर्म द्वारा अधिक कहा गया है, अतः इसे व्यतिरेक अलंकार कहा जायगा । "उपमानाद् यदन्यस्य व्यतिरेकः स एव सः" —काव्य-प्रकाश ।

भावार्थ—

जना. आकाशे मुनेरधः प्रसरत्तेजो वीक्ष्य सम्भाव्यमानयोः आदित्याग्न्येय-तेजसो. क्रमशः तिरश्चीनामूर्ध्वां च गतिं स्मरन्तः तत्र द्वयोरेकस्यापि सम्भावना न दृष्ट्वा कस्यैतत्तेजो भवितुं शक्नोतीति सविस्मयं विचारितवन्तः ।

अथ भगवान्निरणैषीदित्याह—

चयस्त्विषामित्यवधारितं पुरा ततः शरीरीति विभाविताकृतिम् ।
विभुर्विभक्तावयवं पुमानिति क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः ॥ ३ ॥

अन्वय—

विभुः सः पुरा त्विषा चयमिति, ततः विभाविताकृति शरीरीति, (ततश्च) विभक्तावयवं पुमान् इति क्रमात् अवधारितम् अमुं नारद इति अबोधि ।

अर्थ—

सर्वज्ञ उन भगवान् (कृष्ण) ने सर्व प्रथम '(कोई) तेजो राशि है', फिर आकार के कुछ २ (धुंधले रूप से) लक्षित होने पर '(कोई) शरीरधारी है', और फिर अङ्गो के पृथक् २ दिखाई पडने पर 'कोई पुरुष है', इस प्रकार क्रमशः जाने गये उसको 'नारद जी है' यह जाना ।

टिप्पणी—

वस्तुओ के स्पष्ट प्रत्यक्ष का लौकिक क्रम यही है। इसी के अनुरोध से प्रस्तुत श्लोक मे ऐसा वर्णन किया गया है अन्यथा भगवान् तो सर्वज्ञ और अन्तर्यामी होने से सभी समय मे सभी कुछ जानने वाले है।

सर्वङ्कषा—

चय इति। विभुर्वस्तुतत्त्वावधारणसमर्थः स हरिः पुरा प्रथम त्विषा चय इत्यवधारित तेजःपुञ्जमात्रत्वेन विनिश्चितम्। ततः प्रत्यासन्ने विभाविता विमृष्टा आकृतिः संस्थानं यस्य त तथोक्तम्। अतएव शरीरी चेतन इत्यवधारितम्। ततो विभक्ता विविच्य गृहीता अवयवा मुखादयो यस्य त तथोक्तम् अतएव पुमानित्यवधारितम्। अमुमागच्छन्त व्यक्तिविशेष नारद वास्तवाभिप्रायेणेति पु ल्लिङ्गनिर्वाहः। क्रमात्पूर्वोक्तसामान्यविशेषज्ञानक्रमेण। लोकदृष्ट्येदमुक्तम्। हरिस्तु सर्व वेदैवेति तत्त्वम्। नारद इत्यबोधि। नारद बुद्धवानित्यर्थः। नारदस्य कर्मत्वेऽपि निपातशब्देनाभिहितत्वान्न द्वितीया। तिङामुपसख्यानस्योपलक्षणत्वात्। यथाह वामनः—'निपातेनाभिहिते कर्मणि न कर्मविभक्तिः। परिगणनस्य प्रायिकत्वात्' इति बुध्यतेः कर्तरि लुङ्। 'दीपजन—' इत्यादिना चिण्। 'चिणो लुक्,' इति तस्य लुक्। अत्र विभाविताकृति विभक्तावयवमित्यादिना आकृतिविभावनावयवविभावनयोः पदार्थयोर्विशेषणवृत्त्या शरीरित्वपु स्त्वावधारणहेतुत्वेनोपन्यास ात्पदार्थहेतुकक्काव्यलिङ्गमलकारः। 'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम्' इति लक्षणात्।

व्याकरण—

चयः—चि+अच् ( भावे ), ।

अवधारितम्—अव+धृ+णिच्+क्त(कर्मणि),तम्।

शरीरी—शरीरम् अस्ति अस्य इति शरीरी (शरीर+इनिः मत्वर्थे)।

विभाविताकृतिम्–विभाविता (वि+भू+णिच्+क्त(कर्मणि) आकृतिर्यस्य सः, तम् (ब० व्री०)।

विभक्तावयवम्—विभक्ता (वि+भज्+क्त कर्मणि) अवयवा अस्य सः; तम् (ब० व्री०)।

अबोधि—बुध+लुङ् (कर्तरि, प्रथमपुरुषैकवचने)=अबुध+चिण्+त= अबुध+चिण्=अबोधि।

**कोष—**

त्विषाम्—स्युः प्रभारुग्रुचिस्त्विड्भाभाश्छविद्युतिदीप्तयः इत्यमरः।

चयः—समुदायः समुदयः समवायश्चयो गणः इत्यमरः।

**अलङ्कार—**

यहाँ 'विभाविताकृति' विशेषण पदार्थ शरीरी होने तथा 'विभक्तावयव' विशेषण पदार्थ 'पुमान्' होने के ज्ञान का हेतु है, अतः इसमे पदार्थहेतुक काव्यलिङ्ग अलङ्कार है—"हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गं निगद्यते"—(सा० द०)।

**भावार्थ—**

हरिः प्रथमं तावत् तं तेजोराशिरित्यवबुद्धवान्, ततः तस्मिन् निकटमागते आकृतिं निरीक्ष्य देहवानित्यवगतवान्, ततोऽपि निकटतरमागते सति अवयवान् विभाव्य पुरुष इत्यवधारितवान्। एवं क्रमेण च तं नारद इति ज्ञातवान्।

अथ सप्तभिर्मुनिं विशिनष्टि—

**नवानधोऽधो बृहतः पयोधरान्समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम्।**
**क्षणं क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना स्फुटोपमं भूतिसितेन शंभुना॥ ४॥**

**अन्वयः**

नवान् बृहतः पयोधरान् अधः अधः समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम्, (अतएव) क्षणं क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना भूतिसितेन शम्भुना स्फुटोपमम् (अमुम् नारद इत्यबोधि)।

अर्थः—

नवीन (काले काले) और विस्तृत बादलो के ठीक नीचे (स्थित) एवं कर्पूर-चूर्ण की ढेर की भाँति शुभ्र, अतएव क्षण भर के लिए ताण्डवनृत्य के समय गजराज का (काला) चमडा ओढे हुए एवं भस्म रमाने से श्वेत हुए भगवान् शिव की स्पष्ट समानता करते हुए (उन्हे 'नारद' समझ लिया)।

टिप्पणी:—

प्रस्तुत श्लोक मे नारद की दो बातें वर्णन की गई है—एक तो उनकी शुभ्ररूपता जिसकी उपमा कर्पूरचूर्ण के ढेर से दी गई है और दूसरी काले बादलो के ठीक नीचे उनकी उपस्थिति। इन्ही दोनो बातो के कारण नारद जी की उपमा उन भगवान् शिव से दी गई है जो श्वेत भूति रमाये हुए है और काला हस्तिचर्म ओढे हुए है।

सर्वङ्कषा:—

**नवानित्यादिभिः** ॥ कीदृशममुम्। नवान्सद्यःसभृतसलिलान्। अतिनीलानिति यावत्। बृहतो विपुलान्पयोधरान्मेघानधोऽधः। मेघानां समीपाधःप्रदेशे स्थितमिति शेषः। 'उपर्यध्यधसः सामीप्ये' इति द्विर्भावः। तद्योगे द्वितीया। 'उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु' इत्यादिवचनात्। समूढः पुञ्जीकृतः। 'समूढः पुञ्जिते भुग्ने' इति विश्वः। कर्पूरस्य परागश्चूर्णं तद्वत्पाण्डुरम्। अतएव क्षणं मेघसमीपावस्थानक्षणे। अत्यन्तसंयोगे द्वितीया। क्षणेषु ताण्डवोत्सवेषु। 'निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः' इत्युभयत्राप्यमरः। उत्क्षिप्ता उपरि धारिता गजेन्द्रस्य कृत्तिश्चर्म येन तेन। 'अजिनं चर्म कृत्तिः स्त्री' इत्यमरः। भूत्या भस्मना सितेन। 'भूतिर्भस्मनि सपदि' इत्यमरः। शम्भुना स्फुटा उपमा सादृश्यं यस्य तं स्फुटोपमम्। स्फुटशम्भूपममित्यर्थः। सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात्समासः। सदृशपर्याययोस्तुलोपमाशब्दयोः 'अतुलोपमाभ्याम्—' इति निषेधात्सादृश्यवाचित्वे तृतीयेत्याहुः। केचिदिमं श्लोकं चयस्त्विषामित्यतः प्राग्लिखित्वा

व्याचक्षते । तेषां पुंस्त्वावधारणात्प्राक् तेजःपिण्डमात्रस्यशंभूपमौचित्यं चिन्त्यम् ।

व्याकरण—

अधोधः—देश अथवा काल सम्बन्धी समीपता के अर्थ मे उपरि अधि तथा अधस् इन तीन अव्ययो को द्वित्व हो जाता है—"उपर्यध्यधसः सामीप्ये" (पा० ८ । १ । ७) फिर इन द्वित्वविशिष्ट शब्दो के योग मे द्वितीया विभक्ति होती है—"उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्य्यादिषु त्रिषु ।" अतएव पयोधरान् मे द्वितीया हुई है ।

पयोधरान्—धरन्तीति (धृ+अच् कर्तरि) धराः, पयसा धराः पयोधराः (ष० तत्पु०), तान् ।

समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम्—कर्पूरस्य परागाः (ष० तत्पु०), समूढाः (सम्+वह+क्त कर्मणि) कर्पूरपरागाः (कर्म० तत्पु०), त इव पाण्डुरः (उपमानपूर्वपद कर्म०), तम् ।

क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना—गजेन्द्रस्य कृत्तिः (ष० तत्पु०), क्षणेषु उत्क्षिप्ता (उद्+क्षिप्+क्त कर्मणि) गजेन्द्रकृत्तिः येन सः (ब० व्री०)

स्फुटोपमम्—स्फुटा उपमा यस्य (ब० व्री०), तम् ।

भूतिसितेन—भूतिभिः सितः (तृ० तत्पु०), तेन ।

कोषः—

पाण्डुरः—हरिणः पाण्डुरः पाण्डुः इत्यमरः । पीतसंवलित शुक्ल वर्ण को पाण्डुर कहा जाता है किन्तु कपूर का रङ्ग शुभ्र-श्वेत होता है, अतः पाण्डुर के स्थान पर 'पाण्डर' पाठ अधिक उपयुक्त समझ पडता है—शुक्लशुभ्रशुचिश्वेतविशदश्येतपाण्डरा इत्यमरः ।

अलंकारः—

समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम् मे वाचकलुप्तोपमा तथा क्षणोत्क्षिप्त......शम्भुना मे धर्मलुप्तोपमा अर्थालङ्कार है :—

लुप्ता सामान्यधर्मादेरेकस्य यदि वा द्वयोः ।

"औपम्यवाचिनो लोपे समासे क्विपि च द्विधा ।
द्विधा समासे वाक्ये च लोपे धर्मोपमानयोः" (सा० द०)

भावार्थ—

कर्पूरधवलो देवर्षिर्यदा नवजलधराणामधस्ताल्लम्बते तदा नून ताण्डवरतस्य उत्क्षिप्तगजाजिनस्य शम्भोः-शोभामनुकुरुते स्म ।

दधानमम्भोरुहकेसरद्युतीर्जटाः शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम् ।
विपाकपिङ्गास्तुहिनस्थलीरुहो धराधरेन्द्र व्रततीततीरिव ।। ५ ।।

अन्वय—

अम्भोरुहकेसरद्युतीः जटाः दधानम्, शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम् (अतएव) विपाकपिङ्गाः तुहिनस्थलीरुहः व्रततीततीः दधानम् धराधरेन्द्रमिव स्थितम् अमुम् नारद इत्यबोधि ।

अर्थ—

कमल की केसर की सी कान्तिवाली (अर्थात् पिङ्गल) जटाओ को धारण किए हुए, शरत्कालीन चन्द्रमा की किरणों के समान (धवल) कान्ति वाले, (अतएव) बर्फीले स्थान मे उगी हुई तथा परिपक्व होने के कारण पीली लताओ के जाल को धारण करने वाले हिमालय के समान (स्थित उन्हे नारद जान लिया )

सर्वङ्कषा—

दधानमिति ।। पुनः अम्भोरुहकेसरद्युतीः पद्मकिंजल्कप्रभापिशङ्गीरित्यर्थः । जटा दधानम् , स्वय तु शरच्चन्द्रमरीचिरिव रोचिर्यस्य तम् । धवलमित्यर्थः । अतएव विपाकेन परिणामेन पिङ्गाः पिङ्गलास्तुहिनस्थल्यां तुषारभूमौ रोहन्तीति तुहिनस्थलीरुहः व्रततीततीर्लताव्यूहान् 'वल्ली तु व्रततिर्लता' इत्यमरः ।

दधान धराधरेन्द्रो हिमवान् तुहिनस्थलीति लिङ्गाम्बारदोपमानत्वाच्च तमिव स्थितम् ।

व्याकरण:—

दधानम्—धा+शानच् (कर्तरि), तम् ।

अम्भोरुहकेसरद्युतीः—अम्भसि रोहति इति(अम्भस्+रुह्+क कर्तरि) अम्भोरुहम् (उपपदतत्पु०),तस्य केसराः (ष० तत्पु०) । तेषा द्युतिरिव द्युतिः यासा ताः (बहु० व्री०) ("सप्तम्युपमानपूर्वस्योत्तरपदलोपश्च वक्तव्यः"), ताः ।

शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम्—शरदः चन्द्रः(ष०तत्पु०), तस्य मरीचयः (ष०तत्पु०), ते इव रोचिर्यस्य सः (ब०व्री), तम् ।

विपाकपिङ्गाः—विपाकेन (वि+पच्+घञ् भावे) पिङ्गाः । यथा किराते "अमी पृथुस्तम्बभृतः पिशङ्गतां गता विपाकेन फलस्य शालयः" ।

तुहिनस्थलीरुहः—तुहिनस्य स्थली (ष०तत्पु०), तस्या रोहन्ति इति तुहिनस्थलीरुहः (तुहिनस्थली+रुह्+क्विप् कर्तरि) (उप० तत्पु०), ताः ।

धराधरेन्द्रम्—धरति इति धरा (धृ+अच् कर्तरि स्त्रियाम्), तस्या धराः (ष० तत्पु०), तेषाम् इन्द्रः (ष० तत्पु०), तम् हिमालयमित्यर्थः । यथाह कालिदासः 'यज्ञांगयोनित्वमवेक्ष्य यस्य सारं धरित्रीधरणक्षमं च । प्रजापतिः कल्पितयज्ञभागं शैलाधिपत्यं स्वयमन्वतिष्ठत्' ॥ (कुं० स०)

व्रततीततीः—व्रततीना ततयः (ष० तत्पु०), ताः ।

कोषः—

मरीचिः—भानुः करो मरीचिः स्त्रीपुंसयोर्दीधितिः स्त्रियाम् इत्यमरः ।

रोचिः—स्युःप्रभारुग्रुचिस्त्विड्भाभाश्छविद्युतिदीप्तयः । रोचिःशोचिरुभे क्लीबे इत्यमरः ।

पिङ्गः—कडारः कपिलः पिङ्गपिशङ्गौ कद्रुपिङ्गलौ इत्यमरः ।

